चुके है।

उधर उसका पुत्र सजनू अपने मित्र लबरदार घूलीसिह के लडके लछमन से मिलने निकल गया। उसके हृदय मे अपनी चाल मे पूर्ण विश्वास से उत्पन्न हुई उग्रता थी। गोवधन गाँव के इन दो बडे खान दानो मे इस बारे मे कभी कोई बातचीत न हुई पर यह बात स्वयंसिद्ध मानी जाती थी कि दोनो खानदानो मे लडकियो का आदान प्रदान एक न एक दिन अवश्य होगा। दोनो लडके अपनी पारस्परिक मित्रता का लाभ उठा एक-दूसरे के घर चले जाते और अपनी होने वाली दुल्हनो की झलक पाने का प्रयत्न करते। लडकियाँ कई बार अनजाने ही सामने आ जाती। उनके शरीर मे कई बार लहरें होती जैसे कि वे जानती हों कि किस प्रकार के सबध-सूत्र मे उन्हे बधना है। दूसरी ओर इस योजना के प्रति थोडी असहमति भी थी क्योकि इस प्रकार का विनिमय हिंदुओ की अधिकाश जातियो मे लूट-खसोट की तरह ही घृणा की दृष्टि से देखा जाता है। पर फिर भी लडके तो भावी सबध मे जुड गये और साथ ही होने वाले बहनोइयो की तरह भी। यहा तक कि उन्हे एक दूसरे को साला विशेषण के बुलाने मे आनन्द आने लगा। उनके माता पिता अवश्य यह चाहते थे कि इस आने वाले सस्कार को अधिक धुआ प्रदान न करें—पर वे सुनने किसकी थे? माता पिता को कुटुब की नौका के कमजोर पड जाने का ज्ञान भी न था जिसके मूल में लज्जा का कभी-कभी सिमटा जाना था। चीटियो या शहद की मक्खियो की तरह ये नौजवान अपने पिताओं को डक मारकर मौत की गोद मे सुला देने को उद्यत थे। सजनू ने देखा कि लछमन धूलीसिह के घर मे पशुओं के छोटे कोठे मे गडासा के लिए चारा काट रहा है।

"कहाँ से आ रहा है—और किधर चल दिया?" लछमण सिह ने कुल्हाडी को उपर उठाकर सजनू की ओर देखकर कहा।

सजनू ने उत्तर दिया—"अरे आदमी ही आदमी के पास आता है। पहाड मोहे ही पहाड तक चलकर जाता है।"

साथ भी बातचीत चला सकता है। पत्थर भी कुछ धार्मिक रीति से शुद्ध किए जा सकते हैं और दयाराम और रामनिवास अपने लड़कों और दूसरे किसानों को उनको तोड़ने के लिए कह सकते हैं। वे सब वतन कमा सकते हैं और अछूत खेतों में काम कर सकते हैं—अगर वे चाहें तो।

चरणामृत ले लो। पंडित सूरजमनी ने अपने पाठ के बीच में ही कहा और वह अपने दाएं हाथ में पीतल के चम्मच में पवित्र जल को लिए झुक गए। जमादार ठाकुरसिंह ने अपने दोनों हाथों की हथेलियां फैलाई और पुरोहित से चरणामृत लेकर पी लिया। ठाकुरसिंह ने अवसर पाकर कहा— मैं धूनीसिंह के संबंध में यहां आया था।

पंडित सूरजमनी ने अपनी आंखों को आधी मूंद लिया और अपनी प्रार्थना के शब्दों का उच्चारण करने के साथ-साथ सिर को ऊपर-नीचे हिलाने लगे। ठाकुरसिंह कुछ न समझ सका कि पुरोहित क्या अपना सिर हिला इंकार रहा है पर यह समझकर कि उसने अनुमति दे दी है कि वह अपने हृदय की बात कहे उसने कहना शुरू किया— जैसे कि आप जानते हैं पण्डित जी

पण्डित जी ने अपना हाथ ऊपर उठाकर प्रार्थी को शांत होने के लिए आदेश किया और उन पीतल की थालियों की ओर इशारा किया जिन पर मछली कछुआ सूअर और शेर के चित्र खुदे थे। पूजा करने वाला समझ गया कि ये सब तो विष्णु के प्रतीक हैं और पूजा अभी चल रही है। ऐसे समय में कोई भी बाधा उस धार्मिक कृत्य में कम हो सकता है? अचानक जमादार ठाकुरसिंह का मन उस भारी वातावरण से जिसमें पुरोहित की कठोर बड़बड़ाहट और धूप की गाढ़ी और गंभीर दुर्गंध भरी थी घबरा उठा। वह तुरन्त हाकर मन्दिर से तेजी से बाहर निकल आया मन ही मन में कामना हुई— यह संसार तो प्रलय को प्राप्त हो जाय तो अच्छा। क्या कि यह आजकल चल रहा है—अब तो कलियुग आ गया है। धर्मनिष्ठ व्यक्ति भी सब अपने स्थान से गिर

लक्ष्मण ने नई फुर्ती से कुल्हाडा चलाते हुए कहा— तेरी कमजोर आवाज से मुझे शक्ति मिलती है।

सजनू ने पीडा से विरोध करते हुए कहा— रोक दो इसे लाल।

लक्ष्मण ने कुल्हाडा गिराते हुए कहा— मनुष्य की सुन्दरता भीतर की होती है और पशु की बाहरी।

हा —सजनू ने कहा। पकौडी नाके वाला चला गया है और ।

और क्या ? लक्ष्मण ने शांत स्वभाव से कहा।

और वह भिक्खु का साथ ले गया है और लडका को भी— अपनी जमीन पर वे सब खान से लाए पत्थरों को तोड रहे है। वह हमारे धर्म का खंडन कर रहा है और तुम्हे नष्ट। अब मेरे पिता रुक्मणी का विवाह तुम्हारे साथ करने को कभी राजी न होंगे ।

अच्छा पर तू ऐसे अशुभ शब्द क्यों बोलता है ? लक्ष्मण ने बात काटकर कहा। मैं जाता हू और बापू को समझाता हू।

यह सब इसलिए कि इन चमारो को तो ईश्वर या मनुष्य का कोई भय है नही। मेरे बापू ने भी बडा प्रयत्न किया—तुम्हारे बापू को राह पर लाने का पर वह माटी नाके वाला तो अपनी बात पर अडा है और उन अछूतो को उत्तेजित कर रहा है।

बूढा तो पागल हो गया है।

आत्मा मे पाप का होना— भूसे मे अग्नि की तरह है —सजनू ने उपदेशात्मक सहज से कहा। तुम्हारे बाप को भिक्खु और अछूतो से सस्ती मजदूरी मिल जाती है और इस प्रकार वह सरकार को धोखा दे सकता है।

'नही वह इतना धूर्त नही जितना कि उदार और अच्छे हृदय का है। और फिर बापू इतना कमठ है कि उसे तो हर क्षण कुछ-न-कुछ करना ही है। वह तो सडक बनाकर ही रहेगा।

अपनी जाति और दूसरो का धर्म खोकर भी यदि उसने यही मार्ग अपनाया है तो वह माता को भी भिक्खु से क्यो न ब्याह दे ।

लक्ष्मन ने अपने मित्र को भयपूर्ण विस्मय से देखा। उसकी चुनौती में कोई दुराव न था और जो सत्य कहा गया वह उस अपमान में जो इस ताने में निहित था। अधिक गंभीर था कि सजनू अब उसकी बहन से विवाह की अभिलाषा न करता था। रुक्मणी तो उससे छिन हो जाएगी और अब वह ।

'क्या कुटुंब है तुम्हारा ? तुम स्वयं ही पण्डित सूरजमनी से घृणा करते रहे हो। तुमने अपनी माँ की खिल्ली उड़ाई जब वह प्रार्थना कर रही थी और अब तुम जाति बिरादरी के नाम पर आठ आठ आँसू बहा रहे हो।

मूर्ख भी बुद्धिमान समझा जा सकता है यदि वह न बोलता। —सरज् ने ताना कसा।

लक्ष्मण ने उत्तर दिया 'तब तो बुद्धिमान को वह काम पहले ही कर लेना चाहिए जो वह मूर्ख से बाद में करने के लिए कहता है।

'लेकिन यहाँ तो मूर्खों की फसल बिना सींचे फल रहा है—पकौड़ी नाक वाले की और तुम्हारी। सजनू ने घृणा से कहा।

लक्ष्मण जो कि अपने पिता के प्रति वफादारी और रुक्मणी का पाने की हल्की-सी आशा के बीच संघर्ष में फंसा था झल्ला उठा।

ओह ! चुप हो जा। अगर तूने मेरे खानदान को बुरा भला कहा तो मैं भी तुझे गाली दूंगा। यह मत समझ कि मैं अपने कठोर पिता को आसानी से ठीक कर सकता हूँ जब कि तू अपने पिता के सामने अपनी आवाज भी ऊंची नहीं कर सकता।'

पकौड़ी नाक वाला अपनी मति खो बैठा है।' सजनू ने कहा।

मैं जानता हूँ—यदि मेरा यह विचार है कि तू उसको अस्पृश्यता से धर्म की ओर ला सकता है। यह पक्की बात समझ कि हम उसे जाति से निकाल देंगे और फिर एक चीज रह जाती है—उसे छोड़कर अपनी

मा और माता के साथ हमारी तरफ चल आना। यह कहकर उसने लक्ष्मण को हाथ से ऊपर उठाने का प्रयत्न किया।

अपने मानसिक अंतद्वंद्व के वेग से भडके हुए लक्ष्मण ने तडककर कहा— मेरा बाह छोड दे।

तो जा तू भी अछूतों म मिल जा। सजनू ने कहा—उसका पीला चेहरा उस निराशा म चमक रहा था जो उसे लक्ष्मण से हमेशा के लिए विदा होने पर होती। उसने अपने शरीर से चलने को कहा।

अरे ठहर—जरा मैं माँ से तो बात कर लू। लक्ष्मण ने कहा।

सजनू चलते-चलते बोला मेरा जाना मरे आने से अच्छा है। तू अपना रास्ता चुन ले।'

अन्न की कोठरी के झिलमिलाते अधेरे मे से लक्ष्मण की उदास आँखें अपने मित्र को देखता रह गइ। उन आखो म कोई भाव न था—बस सूनी थी। दो बछड़े पास खडे अपनी जुगाली करते हुए अपने ही ढग से धीरे धीरे चारा चबाने की आवाज कर रहे थे और लक्ष्मण को देख रहे थे।

रुक्मणी के श्वास म जो भय की लहरें थी वह भवर-सा बनाकर अब उसके वक्ष म उतर गई थी। उसका दम घुटने लगा। वह उस भीतरी अनाज का कमरा से उठकर बाहर आ गई जहाँ वह अपने पिता के लिए लस्सी और माँ के लिए मक्खन बना रही थी। उसने अपनी झुकी पलको की रेखाओं के नीचे से बापू को बडी चिता म बाहर जाते देखा था और उसका अन्दाजा था कि वह—उसका बापू—उसके भाई व मित्र के पिता के बारे म चिंतित था—जिसका नाम वह अपनी जुबान पर न ला सकती थी क्योंकि उनके खानदान म ही तो उसकी सगाई लगभग हो चुकी थी। पर उसके निर्लेप चेहरे पर किसी ऐसे सत्य के ज्ञान का चिह्न न था जिसका सबध होने वाले मानवी कलह के बवडर से हो और जो उसके पिता के चेहरे पर पूरी तरह छाया था। रुक्मणी की ओर सबका

व्यवहार अच्छा था बस केवल उसकी माँ कभी कभी अपनी टो वेवे स्वतत्र मन की किसा अहचिकर बाह्य अभिव्यक्ति स स्प्ट होकर डाट देती— तेरे सिर स तेरा पल्ला हमेशा हटा ही रहता है और इन बेहूदा चमारो की ललचाई आँखें तुझे घूरती रहती हैं।

रुकमणी को पता था कि रात को देर तक उसके माता पिता उसी के भविष्य के बारे म ही बात करते रहते। पहले तो दहेज का प्रश्न था। महीनो तक वे यह निश्चय न कर सके कि रुकमणी का विवाह निकोहपुर के जमीदार क बेटे क साथ कसे करें क्योंकि लडके क मा बाप पाँच हजार रुपये मागते थ। फिर एक दिन अचानक सजनू ने लडकपन म अपने मित्र लछमन क नाम का प्रस्ताव रख दिया और दोनो घरानो को लडकियो का लेन-देन कुछ ऐसा शुभ काय लगा कि दोनो घरो म यह विचार जम-सा गया। पर अब दोनो कुटु बो म आपस क मतभेद का विचार उसके दिल म दराती सा काटता हुआ मालूम हुआ।

"अपने होश म आ जा रुकमणी। माँ न चिल्लाकर कहा। तू घर म एक टका बराबर तो है पर अपने पिता तथा भाई को कष्ट दे रही है। हम नही मालूम कि पिछले जन्म के कौन-स पाप आगे आ गए कि हम धूनीसिह के लडके को तेरे लिए लना पडा और उसकी लडकी को तेरे भाई क लिए। कितना पतन है हमारा! हमने कभी सरकार के सामने सिर नही झुकाया और अब इस धूलासिह स नीचा देखना पडा—वह धूनीसिह जो अछूत ही है।

रुकमणी न एक शब्द न कहा। वह बाहर की रसोई क बरामदे। मुकडी-सी बठी रही। माँ के ये वाक्य उसे अविश्वसनीय लगन थ। उसकी साँस रुक गई और उसे लगा जसे सारी सृष्टि एक तेजी म घूमने वाला चक्कर हो जिसके बीच म वह लटकी है। उसकी निर्निमेष जमी हुई दृष्टि के सामने दालान म रखी हुई चारपाइयाँ तरने लगी।

'आ किस्मत की मारी! अपने हाथ हिला। कुछ काम कर

पानक तो काट ल। —माँ न कहा।

फौरन हा रुक्मणी ने दराँतीनुमा चाकू को उठाया जा नकडी के पायन्ान पर नगा था और पालक का साग काटने नगी और जस वह एक मशीन की तरह चाकू के पने सिरे पर बार-बार हर पालक का लाती थी वन सोचता जा रही थी। उसे अपनी माँ समझ म न आती थी। कल तक ता घर म किमा क तरह का चिह्न न था। आपस म इधर उधर की बातचीत होती थी कमला की रुपय की। हमशा की तरह सजनू उनके साथ घर के पास स गुजरा था। उसन उह चोरी स देख ही लिया था। उनकी आँखा मे उसकी नजर टकरा गई थी पर अब उसकी माँ के शब्दा न उसक चेहरे पर ऐसा पर्दा डलवा दिया कि वह दालान की ओर देखन का भी साहस न कर सकता थी। सूय आकाश म ऊचा चढता जा रहा था और उसकी उष्णतापूण चकाचौंध से टकरा कर रुक्मणी की शून्य दृष्टि लौट आती थी।

# चार

प्रार्थना की पहली घड़ी के बाद पंडित सूरजमनी को आभास हुआ कि आज उसे जमींदार ठाकुरसिंह जैसे महान व्यक्तित्व की अवहेलना करनी पड़ी जब कि वे मंदिर में आए थे इसलिए उसने अपनी मर्फ़ेदारी का उचित वमनपूर्ण अवस्था में किया और दायें हाथ में छड़ी और बायें में माला लेकर मंदिर से बाहर चल दिया।

सूर्य संसार पर अग्नि उगल रहा था—जैसे-जैसे वह समतल भूमि से उन पहाड़ियों की ओर गुस्से में लाल होकर जा रहा था जो पंजाब को राजस्थान से अलग करती हैं। पंडित सूरजमनी ने सूर्य को एक क्षण देखा फिर अपनी दृष्टि जल्दी से पृथ्वी की ओर लौटा ली और सूर्यदेव से दया की प्रार्थना की। लेकिन जैसे ही सूर्य की लपलपाती हुई गर्मी ने उसके चेहरे को झुलसाया उन्हें ज्ञान हो गया कि इस देवता के हृदय में दया न थी। इसका रोष तो सदा से अधिक था। इस देवता में मन की कड़वाहट तो इस पाप से भरे संसार को बस निगलना ही चाहती थी।

निश्चय ही पौराणिक पवित्र पुस्तकों में लिखा था कि कलियुग में सूर्य का ताप बहुत बढ़ जाएगा और संसार को जलाकर राख कर देगा क्योंकि सब पाप-कर्मों का फल तो मिलेगा ही। पंडितजी ने जो अफवाहें सूर्य की शक्ति के विस्फोटक और उसमें विपाक्त होने वाले समुद्र के पानी के बारे में सुनी थीं उनसे उनका विश्वास इस भविष्यवाणी में और जम गया और ऐसा क्यों न हो? लंबरदार धूलीसिंह और उसके

तलवाचट्टों द्वारा धम का खडन इस अधियारे युग क फलते पाप का एक चिह्न ही तो था। पुरोहित का चहरा ताप की चिगारिया से जल उठा और पाप में डूबे मानव क प्रति घृणा का भावना स उसकी भौंए तन गइ।

जमीदार ठाकुरसिंह और उसका लडका सजनू पीपल क पड के नीचे बठे थे—कुछ एस जस कि उन्ह कुछ पूव आत्मिक नान हो कि देवता उनकी हा ओर हा। व दवा कृपा क दूत पडित सूरजमना की वाट जोह रहे थ।

पडितजी --सजनू ने जोर से चिल्लाकर बात शुरू करनी चाही—पेड के नीच फडफडाती हुई चिडिया को पत्थर स मारकर भगात हुए।

सूरजमनी न अपना हाथ उठाने हुए लडक को गान करत हुए कहा वेटा और वह पीपल क नाचे पत्थर की चौकी पर बठ गए। मुझे सारा झगडा पता है। मैंने इसक बारे म थाडा सोचा भी है। अब तू जा लडके मुझ तेर पिता स बातें करना है।

लकिन ? सजनू न अपमानित-सा होकर विराध किया। वह खडा हो गया और आंधी म हिलते वान वक्ष की तरह कापने लगा। फिर यह कहता हुआ वहां स चला गया खुद ता तुम डूबोगे ही औरों को भी न डूबागे।

जमीदार ठाकुरसिंह ने अपने बेटे क उत्तजनात्मक व्यवहार को रोकने का प्रयत्न अपन दायें हाथ का घुमाकर किया और उसकी ओर से बात टालकर पुरोहित म बाला यह लडका ता हिनहिनाने वाला घोडा है—बदमिजाज। थोडी दर की चुप्पी क बाद फिर बोला पण्डितजी उस धूलीसिंह का हुक्का-पानी बन्द किया जा सकता है। जहां तक उन चमारा का सवध है व उन झोंपडिया म रहत हैं जो उस जमीन पर बना हैं जिस हमारे घर ने उन्हें इस गांव म दी है। उनसे वहां स निकल जान क लिए कहा जा सकता है। धूलीसिंह और सरकार उनक लिए गांव स वाहर घरा का प्रबध कर लें न ।

निश्चय ही यह लोग पापी हैं और उस सबके पात्र हैं जो आप कहते हैं। सूरजमनी ने कहा। पर य तो अपना कम हो कर रहे हैं। उसका फल चखेंगे। करने दो इन्ह जो चाहे—अपने सब तुम्हारे साथ हो—मूलासिंह और वह अफसर दीवान रूपकृष्ण।

जमींदार ठाकुरसिंहने उत्तर दिया। मूलीसिंह तो कभी हमारी तरफ न होगा। औरो को तो मैं समझा सकता हू पर वह तो अपने सरकारी ओहदे के गुमान म है—अपनी लवरदारी के। और भूल जाता है कि मैं पचायत का सरपच हू—जनता द्वारा चुना हुआ। दीवान रूप कृष्ण उसकी सहायता कर रहा है और उस बस का ठेका दिला रहा है जो गाँव और गुड़गावें के बीच चला करेगा। तभी तो वह सड़क को बनाना चाहता है।

यह ही क्यो उसका बेटा लछमन भी हमारा विरोधी है। सजनू ने अपन मित्र की मानसिक अनिश्चितता को नकारात्मक दृष्टिकोण का रग चढाकर प्रस्तुत किया।

तुम्हारा भोलापन ही तुम्हारे और उसके बीच म खाई बन रहा है बेटा। पुरोहित न मक्कारी से कहा। जा और उसके लड़के को यहा बुला ला।

जमींदार पण्डित सूरजमनी की बुद्धिमत्ता स बड़ा प्रभावित हुआ और अपने उठे हुए हाथ से इशाराकर सजनू को मूलीसिंह के घर जान को कहा।

पुरोहित और जमींदार ठाकुरसिंह फिर एक बार देर तक चुप बठे रहे, और इतने समय मे दोनो अपन मन म सोच रह थ कि कस मूली सिंह और लछमन को चकमा दिया जाय और साथ-साथ दीवान रूप कृष्ण स टक्कर भी न हो—जो सड़क बनवाने पर तुला था। कुछ देर बाद ठाकुरसिंह स यह शांति सहन न हुई। वह मूर्खतापूर्ण जल्दी म कह गया चाहे वसा उसका आशय न था—

हम बहुत कुछ कर सकते हैं—अगर चाहें तो। जिस भूमि पर

चमार रहत हैं वह मेरी है। थोडा सा भाग धूर्तसिंह का है पर जमा न्के कहन है कुछ तो करना ही है।

सरपच ठाकुरसिंह! पुरोहित ने खुशामदी लहज से कहा। पचायतका प्रधान होन क नाते तुम्हें बुद्धिमानी से काम लना होगा। य लोग ता अपन कर्मों स ही अपन अरिष्ट की ओर जा रहे हैं—अपनी भाप न्यिा की मक्खियाँ और धल म लथपथ। ्नकी फम वाली छता म निकलता हुआ धुआँ और दम घोटन वाली गर्मी ्नक ्िए पर्याप्त दण्ड है। और मरा विचार ता यह है कि हमार ोगो की गलती थी कि उन्होंने हरिजना क हाए हुए पत्थरा को तोडने म इकार कर न्यिा। तुम्हारे लिए आग म स बचकर निकल जाना अधिक आसान है—इनक अपने दुष्कर्म से बचन की अप ता। य लोग तो अपनपिछल कर्मों स दूषित रहग पर तुम ता अष्ठ-कुल क हो। अब ता एक शुद्ध करने वाली पूजा की आवश्यकता है और तुम्हार कुटुब पर तो बरे लक्षता का जो छाया है उसका तो एक विशिष्ट पूजा म ही टाला जा सकता है।

जमीन्दार न पुराहित क चहरे को एकटक देखा जस उस विश्वास न आ रहा हा कि सूरजमनी एसी परिस्थिति को भी अपन हित क लिए प्रयाग कर सकता है। वह पुरोहित की चतुराई तो जानता था पर यह शुद्ध करन वाली पूजा का प्रस्ताव तो किसी नरक क देवता क मुख स आया लगता था। पन्िन सूरजमनी न जमीदार के शान्त मुख पर एक चोट खाई हुई निर्दोष छाया देखी। इसलिए उसन करुणा और सम्भावना का पाठ पढाने का प्रयत्न किया और कहा याद रखो कि हर पुरुष और स्त्री म दवी ज्योति होती है—चाह वह कितना ही छोटा हो और लोग अपन पिछल पापा का पर्याप्त दण्ड भागत हैं। निश्चय हा उन्हें दण्ड भोगन चाहिए क्योंकि इसम ही तो व अगल जन्म म उच्च जाति का पाएँगे या ईश्वर को पहचानेंगे। मन्दिर उन्हें धर्म सिखाना है। पर व ईश्वर के निवास-स्थान क भीतर नहीं जा सकते। मैं उन्हें कभी नही जान दूगा। लकिन य धम की

रक्षा के हेतु जो उन्हें बधना से छुडाएगा मूवी भेंट बिना मंदिर की पूजा किए चढा सकते हैं। इनकी स्त्रियाँ बडी धर्म निष्ठ होती हैं और जो कुछ दे सकता हैं देती है। गाँव की शांति और सारी आत्माओं की उन्नति हम पर निर्भर है। कोई भी मूर्खतापूर्ण कार्य कलियुग का अंत और समाप्त ला सकता है। और उससे उन सबका अनिष्ट होगा जिनके ग्रह आपस में टकराएँगे।

जमींदार ठाकुरसिंह पुरोहित के इस चतुर तर्क को सुनकर और भी गुमसुम-सा हो गया। पर वह सूरजमनी को यह न कह सकता था कि वह छल कर रहा है।

अच्छा पण्डित जी जमींदार ने कहा। देखें आप धूलीसिंह के हठी लडके में कम निपटते है। वह आ गया आओ बेटा।

लछमन ने दोनों बुजुर्गों को हाथ जोडे और दुबका-सा आग को आ गया।

क्यों बेटा! पण्डित सूरजमनी ने कहना आरम्भ किया। तेरा चेहरा पीला है क्या बात है? कुछ देर रुककर फिर कहा सारे पाठ धर्म के सारे सिद्धांत जो मैंने तेरे पिता को सिखाए वह भूल चुका है। वह अब धन ओहदे और सरकार का दीवाना है। तेरा पिता लम्बरदार हो तो हो पर उसे ईश्वर के कोप और धार्मिक व्यक्तियों के शापों का तो डर होना चाहिए था।

लछमन ने पण्डित जी के आक्रमण से बचते हुए स्वीकार किया—पण्डित जी बूढे का दिमाग खराब हो गया है।

यह लडका तो अपनी छाछ को ही खट्टा बना सकता है। —सूरजमनी ने कहा।

साजनू जो लछमन के आ जाने पर वहीं आ गया था बात में बात जोडकर बोला पवित्र लम्बरदार तो दूसरों की बुद्धि से काम लेता है।'

पुरोहित ने जोर देकर कहा यदि वह धर्म के मार्ग से भटक रहा है तो लछमन और उसकी माँ को उसके घर में कोई स्थान न रहेगा।'

पण्डित जी मैं तो घर छोड दूगा। —लछमन ने सहमति से कहा।

'क्या कहता है ! जब मैंने समझाया तब क्या नहीं माना ?

जमादार ने सजनू को शात करते हुए कहा—

'बेटा—इसे मत छेड।'

पण्डित सूरजमनी ने कहा मैं तुम्हे एक या दूसरी बात करने की सलाह नहीं दे रहा हूं। हममें से हर एक अपने भाग्य को अपने कर्मों द्वारा बना रहा है। तुम अपना भविष्य चुन सकते हो और अपना मार्ग निर्णय कर सकते हो। निश्चय ही तुम्हे चमारों को दिखाना पडेगा कि वे सब तो अपने कर्मों द्वारा ही अभिशप्त हैं और हमारे बराबर नहीं हैं। मैं जानता हू तेरी मा तो ईश्वर की सच्ची भक्त है और वह तुम्हारे पिता को ठीक राह पर ले आएगी।

और हम तो अपने दोनों घरानों में होने वाले लगन की प्रतीक्षा में हैं। —जमींदार ठाकुरसिंह ने बात में ऐंठ लगाते हुए कहा।

दोनों लडकों ने यह सुनकर कुछ कृत्रिम नम्रता और कुछ विवाह के अप्रत्यक्ष बंधन का विचारकर अपने सर झुका लिए। यही—एक की बहन का दूसरे से गठजोड ही तो एक मूक सूत्र था जो उन दोनों को आपस में बांधता था।

वह घर मेरे लिए नहीं है। लछमन ने कहा और सिवा मा के मुझे वहां रोक कौन सकता है ? मैंने उससे बातचीत की है वह भी मानती है कि पिताजी हम सबको मुसीबत में डाल रहे हैं।

'अब तू अक्ल की बात कर रहा है। सजनू ने कहा।

मुसीबतें किसके लिए आई हैं ? पुरोहित ने कहा। तुम और तुम्हारी मां जब जो चाहे मन्दिर में रहने को आ सकते हैं—यदि घर पर किसी प्रकार का दुख हो। तुम्हारी मां मन्दिर के धर्मशाला वाले भाग को एक और कमरा दान देना चाहती है सो वह दे सकती है।

मैं सोचता हू कि आप समझते हैं कि मैं बुरा हूँ। पर जैसा कि आप कहते हैं कि उन चमारों को तो सबक देना ही है। सजनू ने कहा।

नछमन और मैं दोना अभी जाकर उनके कुटुबा से वहा से जाने के लिए वह सकते हैं क्योकि वह भूमि जहा उनकी झोपडियाँ पडी हैं हमारे घरानो की सपत्ति हो तो है।

पुरोहित न उत्तर दिया पर उनकी औरता की चीख-पुकार तुम्हारे सिर पर अनिष्ट ल आए शायद। निश्चय ही यदि तुम अपन निणय के औचित्य के वारे म सतुष्ट हो तो तुम जो चाहो वह दड उन चमारा को दे सकते हो। भगवान कृष्ण ने भी तो अजुन का युद्ध के लिए अनुमति दी थी—यदि वह न्याय क लिए हो।

इसका फसला तो हम ही करना है। जमीदार ठाकुरसिह ने कहा।

पण्डित सूरजमनी और ठाकुरसिह न दोना नौजवाना को रोका नही चाह उन्होने कोई सीधी कायवाही करन का वचन भी नही दिया। सत्य तो यह है कि उस समय पण्डित जी ने एक क्षण क लिए अपनी आँखें बद कर ली और सावधान करत हुए कहा शाति शाति शाति।

इस पर जमीदार ठाकुरसिह न आधे मन और ढील-ढाले स्वर म जरा जोर स कहा— लडको कोई काम जल्दबाजी म मतकर बठना।

पीपल के पेड म से गुजरते हुए हवा क भाव एक खुनी भट्टी स निकली झुलसाने वाला लपटा क थपेड स लग रह थ और पण्डित सूरजमनी छाया का और दोपहरी म पड़े आराम का महत्त्व भली भाति समझते थे। ज रामजी की। पण्डितजी न जमीदार स कहा और वहाँ स चल दिए।

पण्डित जी मैं तो घर छोड़ दूगा। —लछमन ने सहमति से कहा।

क्या कहता है ! जब मैंने समझाया तब क्यो नही माना ?

जमीदार न सजनू को शात करते हुए कहा—

बेटा—इसे मत छेड़।

पण्डित सूरजमनी ने कहा मैं तुम्हें एक या दूसरी बात करने की सलाह नही दे रहा हूं। हममे से हर एक अपने भाग्य को अपने कर्मों द्वारा बना रहा है। तुम अपना भविष्य चुन सकते हो और अपना मार्ग निर्णय कर सकते हो। निश्चय ही तुम्हें चमारों को सिखाना पड़ेगा कि वे सब तो अपने कर्मों द्वारा ही अभिशप्त हैं और हमारे बराबर नहीं हैं। मैं जानता हूं तेरी माँ तो ईश्वर की सच्ची भक्त है और वह तुम्हारे पिता को ठीक राह पर न आएगी।

और हम तो अपने दोनों घरानों में होने वाले जनन की प्रतीक्षा में हैं। —जमीदार ठाकुरसिंह ने बात में ऐड लगाते हुए कहा।

दोनों लड़कों ने यह सुनकर कुछ कृत्रिम नम्रता और कुछ विवाह के अप्रत्यक्ष बंधन का विचारकर अपने सर झुका लिए। यही—एक की बहन का दूसरे से गठजोड़ ही तो एक मूक सूत्र था जो उन दोनों को आपस में बांधता था।

वह घर मेरे लिए नहीं है। लछमन ने कहा और सिवा माँ के मुझे वहां रोक कौन सकता है ? मैंने उससे बातचीत की है वह भी मानता है कि पिताजी हम सबको मुसीबत में डाल रहे हैं।

अब तू अक्ल की बात कर रहा है। सजनू ने कहा।

मुसीबतें किसके लिए आ रही हैं ? पुरोहित ने कहा। तुम और तुम्हारी माँ जब जी चाहे मन्दिर में रहने को आ सकते हैं—यदि घर पर किसी प्रकार का दुःख हो। तुम्हारी माँ मन्दिर के धर्मशाला वाले भाग को एक और कमरा दान देना चाहती है सो वह दे सकती है।

मैं सोचता हूं कि आप समझते हैं कि मैं बुरा हूं। पर जैसा कि आप कहते हैं कि उन चमारों को तो सबक देना ही है। सजनू ने कहा।

'लछमन और मैं दोना अभी जाकर उनके कुटुवा से वहाँ से जाने के लिए कह सकते हैं क्याकि वह भूमि जहा उनकी झोपडिया पडी हैं, हमारे घरानो की सपत्ति ही ता है।

पुरोहित ने उत्तर दिया पर उनकी औरता की चीख-पुकार तुम्हारे सिर पर अनिष्ट ले आए शायद। निश्चय ही यदि तुम अपने निणय के औचित्य क बारे म सतुष्ट हो तो तुम जो चाहो वह द ड उन चमारा को दे सकत हा। भगवान कृष्ण ने भी तो अजुन का युद्ध के लिए अनुमति दी थी—यदि वह याय क लिए हो।

'इसका फसला ता हम ही करना है। जमीदार ठाकुरसिह न कहा।

प न्ति सूरजमनी और ठाकुरसिह न दोना नौजवाना का रोका नहीं यद्यपि उन्होंने कोई सीधी कायवाही करन का वचन भी नहीं दिया। सत्य ता यह है कि उस समय प डित जी न एक क्षण क लिए अपनी आँखें बद कर लीं और सावधान करत हुए कहा शाति शाति शाति'

इस पर जमींदार ठाकुरसिह न आधे मन और हीन-भाव स्वर में जरा जोर से कहा— लडका काइ काम जल्दबाजी म मतकर बठना।"

पीपल क पड म स गुजरत हुए हवा क झोंके एक [illegible] निकली भुनसान वाली लपटों क थपड म लग रह थ और [illegible] सूरजमनी छाया का और दोपहरा म पहल आगम का [illegible] समभत थ। ज रामजी की। प न्तिजी न जमींदार [illegible] वहाँ से चल दिए।

# पाँच

भिक्खू की माँ लछमा शिव की पत्नी काली की मूर्ति के पास सबसे निचली सीढ़ी पर बैठी थी। उसका चेहरा निश्चल था। उसकी आँखें उन लपकती हुई लपटों को टकटकी लगाकर देख रही थीं जो फूस के छतों से उठ रहा था। उन्हीं के बीच तो उसकी एक कमरे की झोंपड़ी अछूत चमारों के छः दूसरे टूटे-फूटे घरों के बीच में कभी खड़ी थी। उसके शरीर पर पसीना-सा आ गया जब उसने दो कबूतरों को अपने घोंसले से उड़ते हुए देखा—और फिर उनको जलकर गिरते हुए भी। आग अपने आँचल में उसके घर के चौक के अंदर उगे नीम के पेड़ को लपेटने लगी। हर बार लपटों के और ऊँचा उठने के साथ वह उस लाल देवी की ओर मुड़ जाती—अपने शीश को अपने हाथों पर झुकाए पर देवी अपनी बाहर निकलती हुई लाल जीभ के साथ सब कुछ बस देखती रही। काले कोयले के रंग के पत्थर में खुदी हुई वह मूर्ति। शायद क्योंकि वह लहू की भेंट की आदी थी—उसे कुछ चिंता न थी पर लछमी अब भी किसी चमत्कार की आस में बैठी रही।

बूढ़ी लछमा को अन्याय और आश्चर्य ने मूक-सा बना दिया और वह सुन्न-सी हो गई पर फिर भी उसे अपनी जाति की औरतों की इक्का-दुक्का बातें सुनाई दे रही थीं जो उससे नीचे बैठी थीं—आपस में गुत्थमगुत्था सी। उनके बच्चे डर और प्यास से चिल्ला रहे थे और अपनी माँओं के सिर के पल्लू अंगिया और कमीजों को खींच

रहे थे। लक्ष्मी यह सब देख और सुनकर और भी गिड़गिड़ाकर आर्द्र-स्वर में प्रार्थना करती मां हमारी रक्षा करो—मां! लेकिन ज्यों ही लपटों ने नीम के पेड़ को जलाना शुरू किया और कबूतर मर कर जमीन पर गिर पड़े तो औरतों का रोना चीत्कारों का एक सामूहिक स्वर बन गया और लक्ष्मी अपने अनुयायियों की भयानक विपत्ति के प्रति जागरूक हो गई। उनकी धर्म गुरू होने के कारण उसने देवी के आगे साष्टांग दण्डवत्कर उससे उनकी आग से मुक्ति के लिए प्रार्थना की और जैसे ही औरतों के चीत्कार ने उसकी आंखों के सबसे दुर्बल भाग को स्पर्श किया वे अश्रुबिंदु जो बाहर आने को मना कर रहे थे उसकी आंखों में छलक पड़े। वह मन्दिर में हजार बार आई थी। उसे अपनी भक्ति की गहराई में पूर्ण विश्वास था इसलिए उसे यह भी भरोसा था कि देवी उसके बेटे और उसकी बिरादरी की अवश्य रक्षा करेगी।

उसके बेटे ने उसकी इस अंधी भक्ति की कई बार हंसी उड़ाई पर फिर भी वह अपनी श्रद्धापूर्ण स्वप्निल आस को वहीं छोड़ती थी। वह उस विकराल देवी को मिठाई तेल और भोजन में जो गांव के आवारा कुत्तों को डाल दिया जाता था प्रसन्न करने का प्रयत्न करती और कभी-कभी काली के नाग मुंह में दूध भी डाल देती। पर इस हताश अवस्था में जब उसने अपने आपको देवी के चरणों पर समर्पित कर दिया था देवी बिल्कुल निश्चल थी। लपटें अब भी झोंपड़ियों से आकाश की ओर लपक रही थीं—चिरमिर करती। चटख और प्रकाश था उनमें और सिरों पर यह काली काली लपटें थीं। सब कुछ उनके शरीर से लिपटकर राख हुआ जाता था। शायद काली माई इसलिए रुष्ट थी कि सूर्यास्त का यह समय तो वह था जब लक्ष्मी को माई के चरणों में दीप जलाना था और जिस जलाने में लक्ष्मी को आज देर हो गई बल्कि पिछले कई दिनों से देर हो रही थी। इसलिए ही काली ने झोंपड़ियों को जलाकर एक विशाल दीप सजा लिया था जिसके प्रकाश में वह अपने स्वर्ग-स्थान को

जा सके।

अपनी भूल के इस अन्तर्ज्ञान पर और उस दण्ड का विचारकर जो उसे इसके फलस्वरूप मिला लक्ष्मी कह उठी हाय माँ तूने हम क्या त्याग दिया है? हम पर दयाकर। इन औरतो और बच्चों को जो रो रहे हैं एक नजर तो देख माँ!'—

पर काली मा ने जो अब काले धुएं के पिशाचो में परिवर्तित हो गई प्रतीत होती थी और नाचती और उडती हुई आकाश से ऊपर चली जा रही थी उत्तर दिया—

मैं तुम सब को भस्म कर दूगी जैसे कि उन पक्षियों का किया है। तुम्हें श्रेष्ठ कुल वालो का विरोध करने का दण्ड भुगतना पड़ेगा। मैं तुम्हे तब तक जलाती रहूँगी जब तक कि तुम्हारी आत्माएं राख में मे पृथ्वी की आँतो में न उतर जाए और तुम्हारे पुत्र और दूसरे नन्हें के दुष्कर्मों के फल का उचित दण्ड न भोगें और जब तुम काफी दुख भग चुकोगे बिच्छु और साप तुम्हें डस चुकेंगे दानव राहु का गम सलाखा का शरीर पर लगाएँगे तब निकासन की भ्यान में तुम्हें कुचला जा चुकेगा तब मैं एक काले पक्षि की तरह आऊँगी और तुम्हारी आत्मा को प्रेता की तरह जागने के लिए पुकारूगी। तुम जिन वन जाओगे और भूख अभाव-सन्तप्त और अभिशप्त गाँव के वायुमण्डल में मण्डराते रहोगे।

रात और आँसुओ के इस पाशिव और आनिष्टमय वातावरण में भिक्खु की माँ की एक चीख निकल गई— हाय-हाय मेरी बकरी तो बची रह गई। और मन बहकर उसने अपना माथा पीट लिया। एक सिरे से दूसरे सिरे तक उसका शरीर काँप गया और वह वहीं ढेर होकर गिर पड़ी। वह पागल पड़ गई थी और उसके मुह से झाग निकल रहे थे। उसकी चीख सुनकर जोर की थी कि और औरतों ने अपना कराहना बन्द कर दिया और उसको चक्कर खाकर गिरते देख वे सब उसके चारों ओर जमा हो गई।

'इसके पास भीड़ जमाकर, उसका दम न घोटो।' भिक्खु ने कहा, 'उसे कुछ हवा लगने दो।' और वहां वह अपनी मां की देखभाल के लिए रुकने या बकरी को बचाने के मानसिक संघर्ष में ग्रस्त खड़ा था। पशु का मूल्य उससे भी अधिक था—उसकी मां की दृष्टि में क्योंकि उसके दूध को बेचकर ही तो अम्मा रोटियों का गुजारा करती थी। फिर वह बकरी को बचाने के प्रयत्न में जो खतरा था उसके बारे में भी सोचता था। लपटें धुएं के बादलों में से चक्कर लगाकर ऊपर उठ रही थीं और उस चौक में बिल्कुल अंधा सा बनकर पैर रखना होगा। फिर यदि बकरी हाथ से जाती रही तो मां की लगातार सिसकने की आवाज उसके कानों में गूंज उठी। वह सहजभाव से अपनी मां की ओर ही आ गया और उसने उसके सांस के आने-जाने की आवाज सुनी। फिर वह अपनी मां के झोंपड़े के गांव के चौक वाले सिरे की ओर चला गया और परिस्थिति को समझने का प्रयत्न किया। धुएं के बादल और गाढ़े हो गए थे और झोंपड़ियों के बीच छोटे चौक पर मंडरा रहे थे। केवल नीम के पेड़ की हरी पत्तियां लपटों की मशालों के समक्ष चमक रही थीं—वे लपटें जो छतों से आकाश की ओर जा रही थीं। उसने जरा कान लगाकर सुनना चाहा कि बकरी अभी मैं मैं कर रही है और जिन्दा है या कि नहीं। कोई आवाज सुनाई न दी। उसकी रग रग आप-ही आप कांपने लगी और वह एक ओर झुक गया। वह कांप गया जैसे कि अपनी इच्छा-शक्ति को ललकार रहा हो। उसी क्षण—इससे पहले कि वह कमजोर हो जाय—उसने स्वच्छ हवा में एक गहरा श्वास भरा और फिर सांस रोककर वह धुएं से भरी गली के खुले भाग में घुस गया। धुएं ने उसके नथनों, सिर और गले पर आक्रमण किया। वह दस गज ही भाग गया होगा। उसने अपनी आंखों को बन्द कर लिया। अब वह चौक में था। जैसे ही झोंपड़ियों के फूस का सूखा भाग चटककर जली और उसने लपटों को देखा—पल भर के लिए चौक में पर्याप्त प्रकाश हो गया था। उसने देखा बकरी वहां पीपल के नीचे, जहां वह साधारणतया

रस्सी से बाँधी जाती थी—पडी है। वह मत प्रतीत होता थी। उसने सोचा मत बकरी को बचाने के लिए उसने व्यर्थ यहाँ आने का कष्ट किया। अपने जीवन के प्रति प्राकृतिक प्रेम ने उसको आ दबोचा और उसे अपने पर शर्म-सी आई कि क्या वह अपनी माँ की भिड़कियों के डर से यहाँ आ गया। लेकिन क्योंकि अब वह यहाँ आ गया था उसने सोचा कि क्या न बकरी जिन्दा हो या मरी उसे बाहर ले चलूँ। वह तेजी से रस्सी की तरफ लपका और अपनी फुर्तीली उंगलियों से उस गाँठ को खोला जिससे बकरी का गला रस्सी से बंधा था। फिर उसने पशु को उठा लिया। उसकी अगली टाँगें एक हाथ में और पिछली दूसरे में और बकरी को अपने कंधों पर डाल लिया। अन्त में वह लम्बी साँस में घुटन लिए और जब सिर चकरा रहा था वह मृत शरीर को लेकर जिस मार्ग से आया था उसी ओर भाग पड़ा। हर ओर धुआँ और भी गाढ़ा हो चुका था और उसमें गर्मी भी पहले से अधिक थी।

भिक्खु ने निश्चय किया कि वह चिनगारियों की चुभन और धुएं की आवाज करती हुई और झनझनाते बाल दुर्गंध को सहेगा—धैर्य और आत्म-बल के उस अवलोप कोष की सहायता से जिससे उसने आज तक अपने लक्ष्य को प्राप्त किया है। पर हृदय के किसी कोने में वह जीवन के लिए और मृत्यु के विरुद्ध भिन्न माँग रहा था और यह विश्वास कर कि उसकी प्रार्थनाओं ने ही उसे बचाया है उसने फिर स्वच्छ वायु में साँस लिया। जैसे ही वह गाँव के चौक में दोबारा दिखाई दिया बाबू शिवराम और बापू उसका इन्तजार कर रहे थे। नटखट बच्चे उनके साथ थे। हाय-हाय बकरी। बच्चे चिल्लाए। बुढ़िया इस भूल गई थी।

बाबू ने भिक्खु को बाहों में जकड़ लिया।

चल हट। भिक्खु ने कहा मैं यह मूल्यवान बकरी माँ को देने जा रहा हूँ—वह तो बकरी को लेना चाहेगी चाहे मेरी जान चली जाय।

उधर बुढ़िया अम्मा अपने लड़के के सत्तर को जान गई थी जब

उसे औरतों से पता चला कि वह बकरी को बचाने चल दिया है।

वह अपने बेटे की ओर चल दी। भिक्खु ने अपनी धुंधली आँखों का खोला और मृत बकरी को अपनी माँ के आगे पटक दिया। उसने कहा यह ले अपनी अनाखी बकरा—इसने अपने बोझ से मुझे ही मार दिया होता और यदि थोड़ा देर और हो जाती तो मैं वापिस भी नहीं आता।

मेरे बेटे—मेरे लाल—तू मुझसे पूछ बिना क्यों चला गया? मैं तो तुझ पर हजारों बकरियाँ न्योछावर कर देती। लक्ष्मी ने भावावेश में कहा—चाहे वह बहुत-बहुत वह उस मृत बकरी को प्यार कर रही थी। भिक्खु तो इस कठिन परीक्षा से सहम गया था। वह चक्कर खाकर गिर पड़ा।

मैं मरा नहीं हूँ माँ—मुझे बस एक घूट पानी दे दे।' भिक्खु ने बेसब्री से कहा।

मैं धूलीसिंह के घर से अभी ले आता हूँ। बाबू बोला।

लक्ष्मी के शरीर के सारे तंत अप्रत्यक्ष पीड़ाओं से काँप रहे थे। अपने और अपनी साथिनों के अभिशप्त विजातीय होने के नाते वे काली माँ का निर्णय स्वीकार कर रहे थे।

ईश्वर दया करे। —धूलीसिंह ने कहा। भगवान उन पर कृपा करे।

'तू शूद्र ही हमारे अनिष्ट का कारण है। भिक्खु की माँ ने लम्बरदार पर अपराध लगाया। माँ को रोकने का प्रयत्न करते हुए भिक्खु ने कहा— माँ!

नहीं-नहीं। धूलीसिंह ने भिक्खु का हाथ उठाकर शांत करते हुए कहा। 'यह सत्य कह रहा है। पर ऐसा किया किसने? आग किसने लगाई?

जो औरतें सामने खड़ी थीं उन्होंने ठाकुरसिंह के घर की ओर

अस्पष्ट इशारे किए। वे अब नही रो रही थीं क्योकि जो उनकी समझ मे न आता था वह वे भाग्य पर छोड दती थी। मुर्गे की आँख वाले दयाराम का लडका किशार चटपट बोल उठा चाचा—लछमन और सजनू न भिक्खु क घर क पीछे भूस के ढर लगाए और उन्ह आग लगा दी। लछमन और सजनू ने मुझे पीटने की भी धमकी दी थी अगर मैं यह भेद खोल दू तो।

हैं! —धूलीसिंह छोट से बच्चे की बक्वास को गभीरता स न ल सका। किसने किया ? वह जोर स चिल्लाया।

छोट बच्चेन दोहराया लछमन और सजनू ने!

धूलीसिंह खडा-खडा अपनी मोटी नाक म धुआँ सूघ रहा था— उसकी आँखो म आसू छलक पडे और भावातिरेक म वह भिक्खु की माँ के चरणो पर झुक पडा—यह कहत हुए— मा मुझे क्षमाकर दो—यह सब मरा ही दोप है।

छ

श्रेष्ठ जाति हिंदू के इस भाव प्रदर्शन पर भिक्खु की माँ की आँखों से आँसू ढुलक पड़े और उसके गले में सिसकियाँ बंध गई। बेटा मेरी सारी प्रार्थनाएं मेरे खेत के काँटों में मरकर रह गई हैं।"

भिक्खु गंभीर खड़ा था बोलने की इच्छा न थी पर अब वह उस कोमल दृश्य को धुंधलाई आँखों से देख मुँह मोड़ चुका था और लपटों पर से उठने वाले धुएं के बारे में सोच रहा था। वह मजबूत ईमानदार पर शांत व्यक्ति था और आत्मा में इतना पवित्र कि किसी को घृणा न कर सके। वह उच्च जाति वालों द्वारा की गई हिंसा और अन्याय सहन का बहुत आदी हो चुका था—बिना विरोध के। उसे बस यह आशा थी कि परिश्रम और अधिक परिश्रम से उसे मुक्ति मिल जाएगी पर कब यह वह न जानता था।

जो गिरे हुओं के सिरों पर चढ़ेगा वह अवश्य ही गिरेगा' उसने कड़वाहट से कहा।

वह हरामजादा मेरा बेटा लक्ष्मन! धूलीसिंह दहाड़ा। 'वह घर में कभी कदम न रख सकेगा। चला जाय वह ठाकुरसिंह के घर। धूल चाटे वहाँ की। अपने साथी मजनू के पास जिसकी गुलामी का जहूनियत है। गुस्ताख लड़का कहीं का। मैं इस लड़के को सबक सिखाऊँगा।

"सबरदार तुम्हारा भी घर वहीं है? भिक्खु की माँ ने कहा। 'तुम्हारी घरवाली घर से चली गई है और उसने पंडित सूरजमल के

मंदिर में शरण ले ली है—और लछमन अपनी होने वाली दुल्हन को तुमसे अपने अधिक निकट समझता है।

शिवजी का कोप गिरे इन पर! धूलीसिंह ने कहा। मैं वहाँ स्वयं ही नहीं जाऊंगा। और वह वहीं खड़ा रहा। गुस्से से उसका चेहरा और लाल होता जा रहा था।

'आओ—मेरे सारे बेटो आओ। हम सब यहां रहेंगे और काम करेंगे। आओ और जो मेरे घर में है सब उठा लो। हम रात को भूमि पर सोएँगे और कल मैं गुड़गाँवें जाऊंगा और सरकार से इतना रुपया ले आऊंगा जिससे यहाँ की झोंपड़ियाँ बन सकें।

बन—बन! बाबू ने हलके से कहा—अपना विरोध मन ही-मन दबाते हुए। उसका चेहरा लाल था।

उन अछूतों की जिनके घर-बार को उसके नन्हे और सजनू ने जला दिया था सहायता की प्रतिज्ञा करने के बाद भी उन अभिशप्त आत्माओं की पीड़ा का बोझ उसके सर पर था। साथ-साथ हिंदू धर्म का बोझ भी जो उसके जन्म का धर्म था।

उसने कभी न सोचा था कि जाति-पाँति के वे नियम जिनका पालन वह करता आया था एक दिन यह विपत्ति लाएंगे क्योंकि रीति या रिवाज को वह एेसे मानता आया था जैसे कि अछूत अपनी गिरी हुई अवस्था को और यद्यपि वह अपनी उच्च जाति में जो उसका स्थान था उसको न छोड़ सकता था उसके हृदय में अपने बच्चे के द्वारा घरों में आग लगाने के अपराध को स्वीकार करने की भावना थी। साथ साथ सब अपना दोष कि वह अछूतों को सड़क पर काम करने के लिए तत्पर चल पड़ा था जिससे यह विकट अवस्था पहुँची थी। वह देख रहा था—बाबू का क्रोध से धमकता हुआ चेहरा जो उसी की निन्दा में देख रहा था।

उसका घर खाली था जैसे ही वह वहाँ पहुँचा। बस पशुओं की डकार सुनाई देती थी। उसे अपने अकेलेपन में और भी उजाड़-सा

मालूम हुआ क्योंकि वह जानता था कि वह पंचायत या बिरादरी के पास सहानुभूति के लिए न जा सकता था। उसने दालान के पास खड़ी चारपाई को बिछाया और उस पर बैठ गया। फिर उसने अपने आपको मूक-सा अनुभव किया। वहां बैठे बैठे और अचेतन अवस्था में वह हुक्का तलाश करने लगा जो कि उसकी पत्नी रोज ले आती थी जब वह घर वापिस आता था। पर तुरंत ही अपने घर से बाहर गली में अपने पीछे चलने वालों की उपस्थिति का उसे विचार आया—अछूत औरतों के रोने कराहने और चीखने का। वे सब उसको नर्क के वासी मालूम हुए जिन्हें उनके पिछले पापों की सजा दी जा रही हो।

उसकी मानसिक प्रतिक्रिया पहले तो चिढ़ने की हुई क्योंकि उसे किसी का दुख में रोना अच्छा न लगता था। 'बस अब चुप करो।' वह दरवाजे पर आकर चिल्लाया। पर जैसे ही उसने उनको अपनी ड्योढ़ी पर रेंगते हुए देखा उसके हृदय में अपने प्रति ही ग्लानि भर गई। क्योंकि वे सब वही तो थे जिनका वह देनदार था। जिनका घर बार लुट जाने की क्षति उसे पूरी करनी थी।

औरतों ने नम्रता से अपनी निगाह नीची कर ली और जल्दी से अपने चेहरे घूंघट से ढक लिए। वे उसमें टूटे फूटे गानों में प्रार्थना कर रही थीं और बच्चे दूध के लिए चीख रहे थे जब कि लड़के खड़े थे या नाक में पीछे बैठे थे।'

स्त्रियों के रोने की आवाज में बसी करुणा और उनके दुख की असह्य अवस्था ने उसे पागल-सा बना दिया और उसने चिल्लाने के लिए अपना मुंह खोला। तब उसने देखा कि भिक्खु ने उस सारे दृश्य में मुंह फेर लिया है और अचानक उसे उस लड़के पर दया-सी आ गई जिसकी दशा उससे भी बुरी होगी। उसने आवेश में कहा—

अब सब घर जाओ—घर में चले जाओ।

वह भगवान की चली तो अपने उचित स्थान को चला गई—मन्दिर को। वह दुष्ट लक्ष्मण मेरा लड़का ही नहीं है। मैं भी हमेशा के

लिए जाति से निकल गया। इसलिए यह घर तुम्हारा है आओ मेरे बेटे बटियो। यह कहकर उसने घर का दरवाजा पूरा खोल दिया। उसने एक विशालकाय देव की तरह लंबे-लंबे डग भरे और अपनी अनाज की मुख्य कोठरी की ओर आया जैसे कि कोई हृदय के भीतर रोप का ज्वालामुखी फटना चाहता हो। एक क्षण उसने कोठरी के अंधियारे में इधर उधर देखा—उसकी आंखें अंधेरे में देखने की आदी थी। उसे अपना घरवाली की कमीज और सर का कपड़ा एक खूंटी पर टंगा नजर आ गया—उसने उन कपड़ों को झपटकर उठा लिया और वह काफी तेजी से दौड़कर दरवाजे पर पहुँचा क्योंकि अछूत घर में न आए थे। आओ—और इन्हें ले लो। उसने पुकारकर कहा और उसने कपड़े औरतों की ओर उछाल दिए। अब उसके मन को शांति हुई। उसने अपना सदूक खोला और अपने मोटे हाथों में कपड़ों को उठाकर वह कोठरी में से बाहर भागा—जैसे रास्ते में चोरी करने वाला कोई लुटेरा हो।

वह फिर वापिस आया। कपड़े जैसे तैसे उठाए और गोदी में भर भरकर गली में उछाल दिए। उसका दिल ढोल की तरह बजने लगा पर वह कपड़े फेंकता गया जब तक कि संदूक खाली न हो गया। आओ आओ मेरे बेटे बेटियो—आओ सब कुछ तुम्हारा है—अब मुझे अपने पाप धोने के लिए गंगा जाने की आवश्यकता नहीं। आओ—जो जो तुम्हारा खाया है वह यहीं ले लो। लड़कों के लिए तो कुछ नहीं पर औरतों के लिए काफी है। वह कह रहा था और उसकी सांस फूलती था। वह चिल्लाया तुम मुझे खा लो—मैं सजा के योग्य अपराधी हूँ। मैं अपने जन्म के धर्म से दूषित हूँ। तुम चाहो तो मेरा भोजन बना लो। और जैसे ही उसने ये शब्द कहे उसकी आंखों से आंसू लुढ़ककर चेहरे की रेखाओं पर आ गिरे उसकी मोटी नाक की झुर्रियों की नालियों में बह गए और वह सिर लटकाए चारपाई पर बैठ गया।

# सात

सूय डूब चुका था और नाम का अधियारा सता पर फलता जा रहा था। भिक्ख धूलीसिंह की जमीन की ओर अपन साथिया सहित चुपक चुपके जा रहा था। वह और लडको स थाडा और अलग हो गया और उन पत्थरा क ढेर पर बठ गया जो उसन उस दिन तोडे थे। वह गाँव के बाहर था। उसन अनुभव किया कि यह जमीन उसकी भी उतनी ही थी जितनी कि हिंदुओ म स किसी की भी क्योंकि वह उसको बिना दूषित किए हुए बठ सकता था।

यह वही पृथ्वी थी जिस पर वह बचपन म खेला काम किया और जिस पर वह युवावस्था तक पहुँचा। ऐसी पृथ्वी स सपक-मात्र बडा विश्वासोत्पादक था। पर फिर उसे यह काटने वाला विचार आया कि इस सवण हिंदुओं द्वारा अछूता पर लादी गई लडाई म उसका इस पृथ्वी स सबध टूट गया। इस विचार से उसक कान लाल हो गए और उसकी नसें ऐसी उत्तजित सना की पक्तियाँ बन गइ जो विद्रोह की भावना स उत्तजित हो।

उसन लज्जा और हार क अध-पतन का भावना से सिर झुका लिया। वह अपने साथियो की आँख स आँख न मिला सकता था पर फिर उसकी दृष्टि अपनी नाक से परे चली ही गई और झाडी पर टिक गई। भूरे रंग की छिपकली वहाँ ताक म बठी थी—सूखत हुए गोबर पर बठी हुई मक्खियो क झुण्ड को खान के लिए। छिपकली न अपना सिर ऊपर उठा लिया था और अपने मुह को नीच से आक्रमण करने

को बिल्कुल तयारकर रखा था। बस एक बार एक मक्खी एक क्षण के लिए बठ भर जाय। वह छिपकली वार करेगी और मक्खी का निगल जाएगी। पर भिनभिनाती हुई मक्खियां खतरे स अनभिज्ञ थी।

भिक्खु की विचार-व्यवस्था गडबड थी। उस इस समय व सब अपमान क क्षण याद आ गए जो उसने आज स पहले जब तक उन्होंने उनकी झोपडिया म आग भी न लगाई—बिताए थे। हमशा सजनू और लछमन ने उसस तरह-तरह क नाच नाम कराए थाह व सब साथ साथ खेलते थ। वह तो उनका एक भूमि रहित चमार नौकर था। पडित सूरजमना न एक बार उस वचन दिया था कि वह उसको मन्दिर क स्कूल म दाखिल कर लेगा यदि वह आए और उस पवित्र आँगन क बाहर ही बठा-बठा पाठ दोहराता रह। इसलिए उस पढना लिखना सीखन क लिए दो मील दूर शिवालपुर गाँव जाना पडा। वहाँ उसका अछूत भाई डण्डाराम जो स्वय भी एक छोटा मोटा कवि था उसे पढाता था। वास्तव म डण्डाराम न भिक्खु का भी एक कवि बना दिया था जब कि जमींदार और तबरदार क लम्बे बीस तक गिनती भी न गिन सकत थ। पर व सब तो गगन धरा क इतन समीप थे जितना कि अब वह कभी न हो सकता था। उसका घर ही यहाँ था अब ? रुक्मणी का मूर्ति उसकी आँखो क सामन हमशा एक घूमती हुई फिरकी की तरह धधली-सी नजर आती क्योंकि वह उसको अपन हृदय क दपण म देखने का भी साहस न कर सका था—इस आशा म कि वह उस नही छू सकता है। डण्डाराम न भिक्खु को बताया था कि रामायण और महाभारत क युग स बहुत पहले भी यहाँ एक युद्ध हुआ था जिसम उच्च जाति हार जाती थी और अब कोई आस न थी—सिवाय इसक कि धूली मिट्टी उनको मान्यता करन पर तुला था—इस बात पर कि व भी कुछ करन को तयार हुआ।

लो ! वह आ रहा है पकौशा नाक वाला—अब कुछ नष्ट होने क बाद राजा हुआ। —बाबू न कडवाहट स कहा।

चल मूभर' —'दारय न बापू को फटकारा।

एक आँख वाले गिवराम न लवरदार की ओर अपनी नजर डाली, जस वह उसे एक पाप-पूण राचकता स देखना चाह रहा हा।

बूढा बापू और गरावी गकर उकड़ू और सहमे-स बठे रह और उन्होंने अपनी आदत के अनुसार हा लवरदार का हाथ जाड लिए।

लडका अब चल आओ —धूर्तासिंह न कहा। हमारे पास और अधिक समय नहीं है। रात को गरण लन क लिए हम कुछ-न-कुछ तो बनाना हा है। मैंन औरतों को एक पुराना कनात द दा है जा व अपन माथ ला रही हैं। गिवराम गकर—तुम जाकर चार बास ता ल आओ। वे मेरे घर क बाहर गली म पडे हैं।

भिक्खु न धूलीसिंह का कृतघ्नता मे देखा। फिर उसन अपनी आखों म भर आमुओ से अपना ध्यान हटाकर उन दो लडको की ओर देखा जो गाँव की ओर चल जा रहे थे।

धूर्तासिंह समझ गया कि हट्टा-कट्टा भिक्खु भी विपत्ति से झुक गया है। उसने कहा—

इन मूख नागो क कम देखकर भक्त कबीर रो दिए?

जो जी चाह कहो —बापू ने ताना देते हुए कहा। लेकिन तुम तो उन्हीं म से हो।

उनके पाप तो धुल जाएँगे हमारे ही पादिया तक चलते हैं। भिक्खु न कहा।

धूलीसिंह न अपने मुह म भागो का विनाद हुआ और अपनी मूछो क नीचे दाढ़ी को थामते हुए कहा—

यह तुम क्या कहते हो? उनके और हमारे की बात क्यों? जैसे व सडक न चाहते हो और हम चाहते हैं। व भी सडक बनाना चाहते थ। बस व य नहीं चाहते कि तुम काम करो और रोजी कमाओ। और सारी बातें झूठ हैं। मैं उनमें से उतना ही अधिक या कम हूँ जितना कि तुम। जब धन का प्रश्न आता है हम इतना अवश्य कमाना

पडता है कि भूख और अकाल से अपनी जीवन रक्षा कर सकें। मैं तो नए धर्म का अर्थ यह ही समझा हूं। प्रार्थनाएं बेकार हैं। सोचो तो एक मेरे जैसा किसान जिसके पास दस एकड भूमि है कितना कमाता है? यह जमीन पर काम करना कितना कठिन कार्य है। हम नंगपन को अपनी धन रहित अवस्था की नग्न सत्यता को देखना चाहिए। हमारे देश में तो भगवान को भी रोटी के रूप में ही साकार अवतरित होना चाहिए।

जमींदार ठाकुर सिंह के पास तुमसे अधिक संपत्ति है —बापू ने कहा।

यही कारण है कि उसके और मेरे बेटे ने तुम्हारे घरों को आग लगा दी। —धूलीसिंह ने उत्तर दिया।

निश्चय ही। —बापू बोला।

धूलीसिंह चुपचाप बैठा रहा इस आशा में कि भिक्खु जान जाएगा कि वह क्या करना चाहता है। पर अछूतों का नेता भिक्खु तो बिना ध्वनि किए साँस ले रहा था। वह उस डूबते सूरज के बारे में सोच रहा था जो लाल और नारंगी रंग की पृष्ठभूमि से उभर रहा था—जैसे आकाश के सिरे पर किसी कत्ल के बाद।

आखिर नंबरदार उठा और उसने धीमी आवाज में कहा—

हम कुछ शरण-स्थान टहनियों और चटाइयों से बनाते हैं। इसलिए हम यहां बेकार सोचते हुए न बैठे रहें।

अच्छा —भिक्खु अपने कंधे मारते हुए बोला। फिर उसने अपनी बाँहें फैलाईं और उठ गया।

उसने कहा— सब कुछ जलकर राख हो गया! सब कुछ सिवाय इन हाथों के।

धूलीसिंह ने अपनी मोटी नाक हिलाकर सहमति प्रकट की और अपना हाथ भिक्खु के कंधे पर हल्के से रख दिया।

